१७ वासुदेव १८ खीरासवामहुपासवासपीयासवाश्र मीयासवा १९ कोठबुद्धी २० बीज बुद्धी २१ पदानु सारणी २२ तेजुलेस्या २३ सीतललेस्या २४ आ हारीक २५ बेक्रिय २६ अखीणमहाणसी २७ पु लाक २८ यह अठाईसलब्द तिसमांहिं ( सकखाई असंवुडे ) अणगार फोरवे याने परगट करे तिस का प्रायछित अणलीयें याने बिनालीयें कालकरे तो भगवानकी आज्ञाका बिराधक सूत्रमें कह्याहै भग वतीजीके सतग २० में उदेसे ९ में चारण उदेसे ओ र दूसरे घणेही ठिकाणे लबध फोरवे तेहनो याने तिस का प्रायछित कह्याहे अगर जिसबातमें जीव आ ज्ञाका बिराधक होय ते उपदेस भगवत किसतरे दे वे जरा अंतर बिचार कर देखो क्या सिद्धांतकी री तहे ओर अठाईस लब्द मांहिं सूर्जकी किरण पकड नेकी कोंणसी लब्दहे तिसका जुवाव लिखना चाहिये ओर गौतम स्वामितो भला तुम लोगोंने लवधही का बलकर चढया कहतेहो अगर ओर साधू गो तम स्वामिके साथ किसतरे चढे उनकु क्या लबधथी तथा दस हजार साथे ऋषभदेव भरतेश्वर अष्टा पदपे चढया ओर संथाराकीया ते साधु कीसतरे चढया अथवा प्रासादका करण हार कारीगर कीम चढया त था सागर चक्रीके बेटा ६० हजार किसतरे चढया यह गणतीसमी लब्धका कहा वर्णन कह्या है जिस

का जुवाव लिखना चाहिये इति पूर्व प्रश्नोत्तर संपूर्ण ॥ १६ ॥ और कितनेक सकस ऐसा कहतेहैं की १५०० तापस केवली हूये अगर यह बात सूत्रके साथ नही मिलती परंतु यह बात शास्त्रोक्तहै क्यों की भगवती सतग ५ में उदेसे ४ में कह्याहै की सातवा देव लोकका दोय देवताओंनें श्री महाबीरजीको पूछा की भगवान तुह्मारे साधू कितने मुक्त जायेंगे जिसव क्त श्री भगवंतजीनें कह्या [ सत्तस्स अंतेवासी सं घाईयं सिज्झस्सई ] याने सातसें सिष्य समीपें रहने वाले मुक्त पदमें विराजमान होवेंगे लेकिन अधिका याने ज्यादे केवली उसवक्त कहे नही और कल्पसू त्रमेंभी ७०० केवली कह्याहै अगर कदाचित को ई ऐसा कहे की यह तो १५०० केवली गौतम स्वा मीके सिष्यहै तो क्या आश्चर्यहै परंत कल्प सूत्रमें तो गौतमजी और सुधर्म्माजी इन दोनोंके पान पानसेका परिवार कह्याहै सोई छदमस्तोके वचनापें हम ज्यादे रूढ नही करते इति पूर्व प्रश्नोत्तर ॥ १७॥ और कितने लोक ऐसा कहतेहै की जब नमोथूणं का पाठ पढकर पीछेसे एक गाथा और नवी बणाई हुई कहतेहै ते पाठ सूत्रमें नही मिलता उसमें दर व निखेपाका सरधान सही करतेहै ते सूत्रसें बर कहतेहै जैसे नमोजिणाणं जियभयाणं जे

अ२ . सिद्धा जेभविसंतीणागएकाले संपईएण बह

माणां सबंतिविहेण वंदामि ॥ १ ॥ इतना पाठ ज्यादे सू त्रसे अण मिलताहे की अबदेखो सूत्रसें सिद्धांतमें जगे जगे नमोथुणं कह्या ते सामायांग भगवतीके माहिं गणधर देवाने कह्या अथवा उवाई रायप्रसेणी माहिं देवताये कोणक प्रदेसीराजाये अथवा अंबडजीके ७०० सिष्याने नमोथुणं कह्या तिहां ठाणं संपत्ताणं तथा ठाणं संपावियोकामस्स इतना पाठहे तो तुम लेगोने इतना अधिक पाठ नवा बणाया मालुम होताहे सो सूत्रसे बिरुद्धहे और कितनेक ऐसा कहते हे नमोथुणं तो सक्रइंद्रका बणाया हुयाहे ऐसा जो बचन कहें ते सूत्रसे नही मिलताहे अगर सूत्रतो गणधर देवाका कीये हुयेहें ते साख सिद्धांतकी गाथा ॥ सुत्तरथंगणहररईयं तहेव पत्तेय बुद्धरईयंच सुयकेवलीणारईयं अभिन्नदसपुविणारईयं ॥ १ ॥ इस वास्ते इंद्रका जोडा किसतरे मानीयें तो इहां नमोथुणं ऐसेही सदाकाल गणधर देव कहते आयहे ऐसही कदीमी नमोथुणं होताहे ते जाणवा निश्चकेवली वचन प्रमाणहें इति पूर्व प्रश्नोत्तर ॥ १८ ॥ अगर कितनेक वादी चरचा करते हुये ऐसा कहतेहें की हम सूत्रके परिमाणसे थापनाकुं वंदना करतेहें और सूत्रामें ४ निखेपेकहेहे ते नामनिखेपा १ थापनानिखेपा २ दरवनिखेपा ३ भावनिखेपा ४ तिस वास्ते थापनानिखेपा वंदनीकहे यह बात सूत्रके परिमाणमें नही मि

लती ते किसतरे श्री अणजोगद्वार सूत्रमे ४ निखे
पे कहेहैं तेहतो सहीहे लेकिन वंदना करने जोग तो
एक भाव निखेपाहे और बाकी तीननिखेपे वंदणे जोग
नहींहे अगर अब च्यार निखेपोंका अरथ करतेहैं ते
किसतरें अब जिन सबदमांहें ४ निखेपे कहतेहै तो
पहिला निखेपा नाम तीर्थंकरोंके नाम सरीखा नाम
तो ऋषभ, पारस, संभुसीमंदर, जुगमंदर, इत्यादि
घणे पुरषोंका नाम धरतेहें परंत तिण माहिं तिरथं
कर महाराजोके गुणअतिसे नही तो अतिसे गुणांकी
महिमातो महाविदेह क्षेत्रा माहिं श्रीसीमंधर भगवा
नमे बिराजमानहे लेकिन नामनिखेपा फकत कहणेहै का
है परंत जिन गुण नाम निखेपेमें एकभी नही जैसें मात
पिताओने अपणे पुत्रका नाम रामचंद्र दीया परत
रामचंद्रसरीखी तिसको उपमा नही लगे तिसमे ना
म निखेपा रामचंद्रके नामसें हुआ तो तिसका पर
मार्थ सुन्यहे तो नाम निखेपा बंदनीक नही ऐसा
विचार सुत्रासें जाणतेहें इति नामनिखेपा कह्या ॥ १ ॥
अगर थापना निखेपा किसकूं कहिये तो थापना का
ष्ट पाषाण अथवा धातुनी मूर्ती अथवा चित्रामका
हाथी घोडा नदी इत्यादिककी थापना करी पूजे अथ
वा नमस्कारकरे तो परमार्थ सुन्यहे जैसे हाथी घोडा
असवारीके काममे नही आवे और नदीकी थापनासे
पीणी नही मिले इसी तरे गुन रहित अगर जिस

मतलबके वास्ते थापनाकरी ते जिसमे मूल एक गु णभी नही ते आपही जडमुनावहै तो और पुर षोका क्या कारज सिद्धकरे जैसे किसीने चक्रवर्तकी मूरती बणाकर थापना करी परंत तिस मुरतीके सा मने बत्तीस हजार राजा सेवा करता नही और २५ हजार दानमित्रभी जिसकी सेवा नही करतेहैं तिस वास्ते थापना जिन मोह दिसाके उदेमे हे और वै रागतो सुरतग्यान मतज्ञानसे आताहे और था पनाका परमार्थ सुन्यहे इति दुसरा निखेपाकह्या ॥ २ ॥ अगर दरव निखेपा दरव जिन ते जिन थावणहार जिन तणो नाम गोत्र बाध्यो परंत अवतक जिनथ या नही ते दरव जिन अथवा मृत्यु जिननो सरीर तेह दरव निखेपा कहिये ॥ ३ ॥ भाव निखेपे जिन ते सा क्षात जिन केवलज्ञान सहित बरतमान विरामानहे ते वंदनीकहे अगर अव कितनेक लोग च्यारो निखेपे मानणे जोग कहतेहैं सोई थापना निखेपातो मानते हे लेकिन नाम निखेपा घणेही पुरषोके नाममे नाम निखेपा होताहे जैसे पारस पारसप्रभूके नामका नाम है तिसको तुम क्यों नही वंदतेहो अगर थापनामें क्या अधिकता देखकर वंदतेहो और पूजतेहो और दरव निखेपा ते जिन होणहार अगर तेह जिन थया नही अगर तेह मांहिं जिनगुण परगट हुवा नही तेह किसतरे वंदनीक होवे जैसे तीर्थंकर घर मांहिं

होवे. ओर क्षायक सम्यक्त तीन ग्यान कितनीक अ
तिसें साहितहे तो परंत अविरतीहे तिस वास्ते सा
धू श्रावक वंदे नही तो अब देखो दरव निखेपा वं
दनीक किसतरे होय अगर इस जवाव ऊपर कोई
ऐसा प्रश्न करे की भरत चक्रवरतजीने अपणे पुत्र
मरीचजीकुं किसतरे वंदना करी उनमे दरव निखे
पा जाणयातो भरतजीने बंदणा करीहे जो ऐसा प्र
श्न करे तो तिसका जुवाव यहहे की अवलतो यह
वात कथाकारकीहे ओर दुसरे भरत चक्रवरतजीने
१२ व्रत श्रावगके अंगीकार नही करे इस वास्ते
बंदणा करीहे तो कुच अश्चर्य नही ओर अविरती
जीव बहोतसे मिथ्यातमे सीस नमातेहे तो इहां व्र
ती जनोका प्रश्नहे ओर व्रतीजनोके प्रश्नमें अव्रती
जिनोके कारजका क्या जवाव देतेहो ओर कथा
कारके मांहिं अधिकी ओछी वारताका संदेह होता
हे सो जवाव तो सत्रू सिद्धांतसें हम लोग पूछतेहे
की सूत्रकी वात प्रमाणीक करतेहे जैसे अंतगढ
सूत्रके पांचमे वर्गमे नेमनाथ स्वामीने श्रीकृष्ण प्रते
ऐसा कह्या तेह सूत्र अंतगढका पाठ लिख्यतेहे
( एवखलु तुम्मं देवाणुप्पिया तच्चाउ पूढवीउ उज
लियाउ नरगाउ अणंत्तर उवटित्ता यह जंबूद्वीवे
द्वीवे भारहे वासे पुडेसु जण वएसू सतदुवारे नयरे अम
म्मे नामं अरहा भविस्सई. तस्यणं तुम्मं वहुयं वा

साइं केवली परियागं पाउणित्ता सिझस्सई तएणं से कण्हे वासुदेवे अरहउ अरिठनेमीस्स अंतिए एयमठं सोञ्चा निस्सम हठतुठे अफोडई २ त्ता तिवई थेवई २ त्ता सिंहनाहंकरेई २ त्ता ) इति सूत्रपाठ हे कृष्ण तुम बारवांजिन याने तीर्थंकर पद में विराजमान होकर मोक्ष पद धारण करोगे ऐसा श्रीनेमनाथ महाराजके वचन सुणकर परम हरप याने खुसी होकर नाचे याने कूदे और सिंहनाद कीधा परंत उसवक्त कोई गणधर साधू अथवा श्रावक इत्यादिकोने वंदना और अस्तुती नही करी अगर इस जगे जो श्रीकृष्णजीको वंदना कोई करताता दरव निखेपा वंदनीक सही कर मानते अगर नहीतो सूत्र प्रमाणसें दरव निखेपा वंदनीक नहीहै और ठाणाग सूत्रजीके ९ मं ठाणें सर्व सन्नामें भगवंत श्रीमहावीरे कह्याहे की जो श्रेणक राजा आवती चोवीसीमें पहिला जिन महा पदम नामें मुझसरीखो होसी तो यह वचन सुणकर कीसी साधू श्रावगनें उहां दरव जिन जाणकर वंदना नही करी तो तुम लोग दरव तीर्थंकराकों कैसें वंदनीक कहतेहो सो जुवाव देना जरूहे अथवा और सामायांग सूत्रमें वरतमान चोवीसीके नाम कह्याहे तिहां देखोते लोगस्स मांही कह्याहे तिसमांही वंदे वंदे शब्द आतेहें तेह पाठ लिख्यतेहें ( लो

गस्स उज्जोयगरे धम्मतित्थयरे जिणे अरिहंते कि त्ती एसं चउवीसंप्पे केवली ॥ १ ॥ उसन्नमजीयंच वंदे संन्नव मन्नीनंदनंच सुमियंच पउमप्पहं सुपासं जिणंच चंद पहं वंदे ॥ २ ॥ सुविहंच पुप्फदंतं सीयल जीयंस वासपुजंच बिमलमणं तंच जिणं धम्मं संतिंच वं दामी ॥ ३ ॥ कुंथुं अरिहंच मल्लिं वंदे मुनिसुव्वयं नमी जि णंच वंदामि रिठनेमिं पासंतहवद्धमाणंच ॥ ४ ॥ एवंमए अन्नियुया बिहु रयमिला पहीण जर मरणा चउ वि संप्पे जिनवरा तित्थयरामे पसियंतु ॥ ५ ॥ कित्तिय वं दिय महिया जेऐ लोगस्स उत्तमा सिद्धा आरुग्ग वोहिलान्नं समाहिव रमुत्तमं दिंतु ॥ ६ ॥ चंदेसु निम्मला यरा आईचेसु अहियं पयासगरा सागरवरगंन्नी रा सिद्धा सिद्धं मम दिसंतु ॥ ७ ॥ ) अगर अव इस पाठ में न्नाव निखेपेकुं वंदे शब्द कह्याहैं अगर आव ती चउवीसीके नामन्नी सामायांग सूत्रमे कहेहै ले किन वंदे वंदे शब्द सूत्रमें नही कह्या क्यों कि अ वतक उन तीर्थंकरोंके जीव अविरतीहै इस वास्तें दरव निखेपा वंदनीक किसतरें होय अगर और न्नगवती सूत्रके सतग ९ उदेसे ३२ में गागेय ना में अणगार न्नगवंत श्रीमहावीरजीकुं दरव निखेपें देख्या और गांगेय अणगार पहले वक्तकें साधूथे तो ति नोंने दरव निखेपा जाण वंदणा नही करी अगर न्नगवती सूत्रमें ( अदूरसामंतेचिवा ) कह्यो इ

ति बचनात अगर जव श्रीमहावीरजीको केवलग्या नी जांण प्रश्न पुछकें महावीरकुं वंदना करी जब भा व निखेपा पूरण जांण्या तब गांगेय अणगारजीने नमस्कार कीयाहे तो अब देखो द्रव्य निखेपा कि सतरे बंदनीक होय जो द्रव्य निखेपमें सम्यक्त ग्यान ३ का गुणहे अगर तेहवी वंदनीक नही तो पाषाण प्रमुखकी थापनामें तो एकभी गुण नही ते किसतरे बंदनीक कहते हो जिसका जुवाव देना चाहिये ओर जैसें पाषाणका हाथी घोम्रा चढवा के काम नही आवे जिम पत्थरके लाडूसे भूख न ही मिटे ओर पत्थरकी गऊ दुध नही देय ओर जैसे पत्थ रका सेर मारे नही तिम पाषानका देव त्यारे नही यह पर मार्थ बहोत सूक्ष्महे इति पूर्व प्रश्नोत्तर ॥ १९ ॥ अगर इस जुवावके ऊपर कितनेक वादी ऐसा कहतेहें की प्र तिमा तेह श्री जिनराजका नमूनाहे तिसको देखकर भगवान याद आतेहें ओर ध्यानका कारण होय ति स वस्तें बंदना पुजना करतेहे अगर यह तो हम लोगभी जांणतेहें की प्रतिमा माहि जिन गुण नहीहे सो कुछ हम भगवान जांणकें नही पुजतेहे ऐसा भी चरचा करनेमें तुम लोग कहतेहो तो अब ति सको जुवाव लिखतेहें की अब देखो सूत्र उत्राध्ये नके अठारमें अध्येनमे कह्याहे ते गाथा ( करकं डु कलिंगेसु पंचाले सुयदुमुही नमीराया विदेहेसु

गंधारे सुयनिग्गई ) इति वचनात अगर करकंडू राजा कलिंग देसका वृद्ध वैलकुं देख प्रतिबुझ्या यानें बैराग आयो १ ओर दुमुही राजा पंचाल देसका इंद्रथंनकों देखकर वैराग आया २ ओर नमीं राजा विदेह देसके चूडीयाका कणकणाट सुणकर वैराग आया ३ ओर निग्गई राजा गंधार देश का आंबाके ठूंठ वृक्षको देखकर वैराग आया ४ अगर इन च्यारों प्रत्येक बुद्धीयोंकु जातीसमरण पाम्या ओर संजमलेकर मुक्तपदमे विराजमान हुये लेकिन वृषभ १ थंभवा चूडी ३ आंबा ४ इन च्यारोंके सववसें च्यारों रानोको जातीसमरण उपजनेके तथा संजमलेनेके हितकारण जाणकर किसीनें उन ४ वस्तु वृषभादिककी पूजा अथवा वंद्या नही तो अब ओर मनुप किसतरें उन ४ च्यारों वस्तु वृषभादिकको किसतरें वंदे अथवा पूजे अथवा गौतम स्वामी महावीर भगवंतजी ऊपर अधिक यानें बहुत ज्यादे परम भक्ति राग सहितथे सो तिनोंनें राजग्रहीमें उदकपेढालसे चरचा करी तथा सावत्थी मांहिं केसी कुमारजीके साथ चरचा करी तब तिहां श्री महावीरजीसें जुदा बिहार किया लेकिन परम यानें ज्यादे भक्तके वस होकर श्री महावीरजीका नमुना कागज मांहिं चितराम चितरीकर उनोनें अपने पास नही रख्या तो तुम लोग चि

त्राम कराकर अथवा बणे बणाये मूरती किसकी रीतसें रखते हो सो जवाब पूछेतेहैं कि महावीरजी के साधोनें चित्रामका नमुना क्यों नही रख्या क्या वे अण जानतो नहीथे तुम लोगोसें अधिक गुन वानथे सो उनोंनें तो चित्राम रख्या नही तुम की सकी सहायतासें रखते हो सो कहो अगर श्री म हावीरजीके श्रावग आणंद कामदेव संख पोखली इत्यादिक भगवानके पीछे कागजके ऊपर नमुना कर दरसण कही करे नही जो कही करे होयतो सूत्रका पाठ दिखलावो जुं हम तुमारी बात सही कर माने अगर परदेसी राजाए कृष्ण महाराज औ र भरतजी ओर कोणक राजा इत्यादिक घणे रा जे भगवानके परम भगत हुये परंत उनोने भक्ती के वस होकर किसीने नमूना भगवानका चित्राम करके दरसन ओर पूजा ओर नमस्कार इतने कार ज करेनही की परतक्ष देखो की कोणक राजा भ गवान महावीरजीकी हमेसें देस मुलकोमे जिहां जिहां विचरतेथें तिहां तिहांकी वधाई हमेसें नौ करोंके हाथ मंगाइकर सुनकर भोजनकरताथा ले किन हम तुमकुं पूछतेहैं की कोणकजी इतना परी श्रम उद्दम कर वधाई दिन २ प्रतें रोज सुनैथा परंत उनोने नमूना चित्रामका क्यों नही बनवालि या जो नमूनेमे अधिक लाभ होता तो वै लोग क्या

नही कर सकतेथे इसका क्या कारणहै सोई जुवाव लिखना अगर भगवंतजीका नमुना भगवंत आप हीहै अगर उवाई सूत्रमें साधूनों नमूनों जवतांई साधू विराजमानहै तवतांई साधूको नमूनो कह्योहै की जैसे सूत्रका पाठ अजिनाजिन संकासा जणा इव अवितह वागरे माणा विहरई कह्यो परंत पत्थर पीतलाना नमूना करणा नही कह्या अगर जैसे सोनाको नमूना यानें बानगी पीत्तलकी नहीहै अगर सोनाका नमूना सोनाहीहै और जैसे आंबका नमूना आंबहीहै लेकिन आकका नमूना उसकी जगे नही सोभताहै इसीतरे हाथीका नमूना हाथी परंत गर्धब नही इसतरे घोडाका नमूना घोडा इम इसत्रीका नमुना अस्त्री रतनका नमूना रतन परंत कंचका तुकडा नही इम साधूनो नमूनो साधू अगर घणी बसतू मांहिथी थोडी बस्तु दिखावे ते ह नमूना याने बानगी जाणीये परंत अजीवस्तके ठिकाणे गुण रहित बसतु दिखावे तेह तिसका नमूना नही कहिये और कोई ऐसा बोलतेहै प्रतिमाकुं देखके प्रतिमाकुं देखकर हमकुं भगवान याद आवे भगवानका ऐसा रुपथा ऐसी योग मुंद्रा ध्यान पद्म आसन ध्यान सरूपमे भगवान निर्वाण पहोंचे देखो प्रतिक्ष इस माफिक कहतेहै फिर इस योग मुंद्राकुं अस्नान मजन करातेहै ए तो प्रथम खुला

सा दोपदीसेहै अब उनकूं पूजना प्रतिमाकों देखकर भगवानका सरुप कैसे मालुम हुवा भगवान तो ३४ अतिसे ३५ वाणी कर विराजमानहैं जिसके नाम ओर मंस लोही कैसाहे बरण गंध रस कैसाहै तथा उनके मात पिताका नाम आउखा ओर माताके गरभमें कोणसे ठिकाणसे आये उसवक्त कितने ज्ञानथे ओर तीर्थंकर गोत कोनसी करणी करिके उपारज्या फिर इहा कैसा तपकरा गृहस्ता वासमे कितने बरस रहे छदमस्तपणा ओर केवल परवज्या कितने बरस पाली ओर प्रथम पारणेका दातार इत्यादिक भगवानका सरूप कहांसें मिला ओर २४ तीर्थंकरके नाम तथा नवकार मत्र नमोथुणं तथा पंच महाव्रत १२ व्रत तथा पंच अणुव्रत तीन गुणव्रत ४ सिखाव्रत पडिकमणा ओर अतीचार त्रस थावर जीव अजीवादिक नवतत्वके भेदानुभेद षटद्रव आठ आत्मा षटकाया १८ पापके नाम ४९ भांगे एह सर्व प्राप्ति गुरु महाराजसे ओर सूत्र सिद्धांतसे हुईहै लेकिन मंदिर प्रतिमासे इस माहिती किंचित मात्र भी प्राप्ति नही हुइहे मंदिर प्रतिमा ए सर्व उदे भावमेहै ओर वैरागतो क्षय उपसम भावमें है परंत मंदिर प्रतिमाकुं तो देखके जरूर पग धोवणेकी फूल चढानेकी धुप दीप आरंभ करनेकी ढोलक मृदंग झाझ मंजीरा नगारा इत्यादि षट कायाकी ल

ट करनेकी मनमे आवेगी ए प्रत्यक्ष देखो हजारों
लाखो आदमी पट कायकी लूट कर रहेहें चवे
मालुम होवेहै और कोई बहा जतन सहित नवका
नमोथुणं पढे तो बहुत अछी बातहै हिंस्या छोडके
आश्रव अधर्म छोडके तप संजमतो खुशी आवे
हां करो भगवानकी आज्ञामेंहें लेकिन व्रत पचख
न तो जवहोगा जव सरधान सची होवेगी जिसक
देखो प्रतिक्ष तीन मनोर्थ श्रावगके कव में छोडुंग
आरंभ ओर परिग्रह वो दिन मेरा भला होवेग
ओर सूत्र सूयगडांग दूजा श्रुतखंदका पाठ मूल
सूत्र गाथा ( अविरतिपडुच वालेः व्रिति पडुच पंडि
ए व्रिताव्रिती पडुच वाल पंडिए आहिज्जई ) दे
खो वीतराग देवने श्रावगकुं विरती आसरी पंडित
कह्याहै जितना हिंस्या झुठ चोरी आश्रव अधर्मसे
निवर्त्या सो तो पंडित घणा कह्याहै ओर अधर्म
आश्रव हिंस्यासें नही निव्रित्या उतनाही वालपणा
अर्थात अज्ञानपणा कह्याहै इस वास्ते संसारका
काम श्रावगसें सर्वथा प्रकारें नही छूट सक्ताहै कुल दे
वी देवता लक्ष्मी पूजन वही सरस्वती पूजनादिक प्र
त्यक्ष आश्रवद्वारहै प्रत्यक्ष पाप लगेहें लेकिन संसार
का खाता जाणेहें संसार खातेका मंगलीकहै परं
त भगवानकी आज्ञा बाहिरहें इसतरह सब मंदिर
प्रतिमा पूजन पखालन स्नान मंजन पाणी विन

स्यतियादिक सर्व संसारका खाता मानो ओर आ श्रव हिंस्या करिकें बनाहे वंदना नमस्कार करणेके फल कोई असली सूत्रमें चले नही मूलहीज ज गवाननें आश्रव द्वारमें कह्याहे फिर आश्रव अधर्म को सेवेंगातो धर्म कहासे होवेंगा इस वास्ते हाथका जोडना मस्तक नमाणा दरसण करणा ए सर्व सं सार मारगकाहे इसमें किंचित मात्र संक्या कं स्या मतकरो कोई देवताजी डीगावे तोजी सतडि गो मुक्तीकातो मारग एकांत असली देव असली गु रु असली धर्म दयामइ जाणो निसंदेहपणें इस स रधामें अमोल होवेंगे जबही साधूपणा ओर श्रावग पणा फरसेंगा व्रत पचखान फरसेंगे सूत्र जगवती का पाठहे समकित बिना व्रत पचखाण नहीहे उत्रा ध्येन सूत्रका पाठहे ( सरधा परम दुल्हा ) सर धा साची आणणी बहोत मुशकिलहे वीतराग देव नें तो मुगती मारगमे साधूके ओर श्रावगके दोनो के वास्ते ज्ञान दर्सन चारित्र तप कह्याहे ओर कु छ कह्या नही इसके सिवाय ओर सर्व अधर्म आ श्रवजाणो फकत साधू मुनिराज पापकर्मके त्यागी पुरष उनकुं आहार पानीका देना वस्त्रादिकदेना ये श्री वीतरागने सूपात्र दान कह्याहे इस वास्ते जो ग्रह स्थ घरसें निकला सो तो असंजम माहिसें निकला ओर संजममें गया इस वास्तें मुक्तीका मारगहे ए

प्रत्यक्ष देखो पोसहमे कुछ खाणा पीणा नही महा कठिन जोर लगानो पडहै इतना जोर लगाकेनो ११ मा व्रत हुवा लेकिन साधूकूं दानदीया सो बा रमा व्रत हुवा वो दान संजममें गया इस वास्तें प्र त्यक्ष श्री वीतराग देवनें मुक्तीका मारग कह्या ओर ग्यारमा व्रत पोसहसेंभी ऊपर बढगया ये प्रत्यक्ष वीतरागके वचनहै नरा इसकुं विचारोतोसही साधू को दियासो संजममेंगया इस वास्तें सर्व श्रावगके व्रतोंके उपर होगया इसके सिवाय जो कुछ मंदिर प्र तिमा इत्यादिकके आगे चढाना देना लेना ये सर्व असंजममेंसें निकला ओर असंजममे गया इहां ना ना प्रकारका पुण्य पाप अनेक नेय सुभासुभ संसा रका खातामानो मुक्तीमारग तपजप संजमका जांणो सर्व बोल उपर लिखे प्रमाणें अडोल पणे धारो॥कवित्त ॥सबज कपडा तना, नकल सूवटाबना, तास मंझार नहीं चोटघाले॥लिखत चित्रामका देखचीत्ता सही, स्वानवी छठ ना भागचाले॥ कतर कागजके फूल वहु रंग रंगे भवर, टुःक सांसकरनाह बैठे॥ असल ओर नकलकी पशु पहिचानहै, तास अज्ञान नरनाहजाने॥कहतहै सं तजन सुनोहो भविक जन, पशुसे निपेद नरदेह मा ने ॥१ ॥ देखो प्रत्यक्ष क्याबात है जो कागज उपर अथवा भीत चितरामका किसीनें घोरे हाथी रथ गंगानदी इत्यादिक मंडवा लिया अर्थात् बनवा

लिया लेकिन् किसीनें प्यासलगीतो इस गंगासे पानी नही मिलेगा घोडा सवारी नहीं देगा रण सग्राममें नही चलेगा गउ दूध नही देवेंगी ए सर्व कहणे मात्र नामस्थापनहे लेकिन् मतलब न होगा ओर कोई कहे हिंस्याका इहां भाक्तके वास्तें कुछ दोष नही उनकुं अनार्य भाषाके बोलनेवाले अनार्य कहेहें आचारांगका चौथा समकित नामा अध्ययन दूजा उदेसेमें इति पूर्व प्रश्नोत्तर॥२०॥ओर कितनेक लोग ऐसा कहते हैंकी भगवती सूत्रमें आदिमें( नेमोवंभीएलिवए) ऐसा पाठहे तिस वास्ते थापना अक्षर वंदनीकहे ऐसा जो कहते है तिनको जबाब देने वास्तें ते शद्बका अर्थ लिखतेहे कि ( नमो बभीए लिवए ) इसका अर्थ तो इस तरेकाहे अठारे लिपी ब्राम्ही ऋषभदेवकी पुत्री तिसको भगवंतनें सिखाईहै ते ऋषभदेव ब्राम्ही लिपीके करताहें तिनको नमस्कार करीहै ओर तिर्थंकेवली वदे सो प्रमाणहे सूत्रकरताका मनसाकातो अर्थ सूत्र करताही जाणे परंत मूल अर्थ तो ऐसा है अगर थापना अक्षरोको वांदतेहो तो तिनको हम ऐसा पूछतेहे कि १८ लिपी थापना वांदतो भाम अक्षर इतना अक्षराको आकार सर्वही वंदनीक होसी क्योंकि सबही अक्षर भगवानके बताये हुएहे इण लेखेंतो कुरान किताब पुराण वेद काम शास्त्र जोतिष वैद्यक विकथा वारता मंत्र जंत्र

तंत्र कोक सामुद्रीक २९ पाप सूत्र इन सबोके अ
क्षर तुम्हारे कहे मूजब वंदनीक हासी पिण इहांतो
ब्राम्ही लिपीनी क्रिया तथा द्वादशांगी वाणी श्री ऋ
षभ देवजीने बतावी तिसवास्तें क्रियाके गुणसे वांद
वा योग्यहे थापना अक्षर वंदनीक होसी तो २९
पापसूत्रोंके अक्षर वंदन जोग होसी तो अब तुम
किसतरे वंदते नही तेहने पाप सूत्र किसतरे कहते
हो वंदनीक तो एक नमो बंभीए लिवए नमस्कार
ब्राम्ही लिपीके करणहारको यानें ब्राम्ही लिपीके पै
दा करणे वालेको ओर भाव श्रुत परणत द्वादसांगी
वाणीको नमस्कारहे इति पूर्व प्रश्नउत्तर ॥ २१ ॥
अगर कितनेक मतमक्षी ऐसाजो कहतेहेकि सूत्र
भगवती सतग २० मे उदेशे नोमें जंघाचारण वि
घाचारण साधुयें प्रतिमा वांदीहे ऐसा जो कहतेहे
ते इकंत ऊठे वचन कहतेहे ते किस्तरे विद्याचारण
जंघाचारण साधू लद्ध फोरवीनें मानुखोत्र पर्वत नं
दीस्वर द्वीपे रुचक द्वीपमें गयाहें यह बातातो साची
हे परंत श्री ठाणांग सूत्रके चउथे ठाणे मानुखोत्र
परवतपे तो ४ च्यार दिसे च्यार कूट कह्याहे तेह दे
वताके आवासनाहे परंत प्रतिमाके वास्ते सिद्धायत
न कूट कह्या नही तो प्रतिमा किहाथी वांदीहे ते पा
ठलिख्यतेहे ( माणसुत्तरस्सणं पव्वयस्स चउदिसा
कूडा पन्नता तं रयणे १ रयणुच्चय २ सवरय

णे ३ रयणसंचये ४ ।) यह सूत्र पाठमें च्यार कूंट कह्या बली कोईक ग्रंथ द्वीव सागर पन्नतीमांहे एकें कविदिसें तीन तीन कूंट कह्या एवं १२ कूटवाराद्देव तांना आवास कह्याहे परंत तिहांबी सिद्धायतन कूंट नहीं कह्या तो तिहां प्रतिमा किहाथी वांदी अगर और सूत्रका पाठ लिख्यतेहे ॥ पूवेणं तिन्निकूडा दाहिणउ तिण तिण आवरेणं उत्तरउ तिणिनव चउ दिसिमाणस्स नगरस्स॥१॥ और रुचक प्रेरवतें पिण दिसा कुमारीका ४० कूंट कह्याहें परंत सिद्धायतन कूंट तिहांभी नहीं कह्या तो प्रतिमा उहां किहांसे वांदी अगर जेसें शास्त्रोंमें कह्याहेकि ॥ नास्तिनार्या कुतः साला धननास्ती कुतः सुखं नास्तीज्ञानंकुतो धर्मः नास्तिग्रामः कुतः स्थितः॥१॥ इति वचनात् एक नंदीस्वर द्वीपमें सासते सिद्धायतनहें तिहां प्रतिमाहें तो तिहां ( चेईयायं वंदए ) ऐसा पाठतो मानुं पोत्र और नंदीस्वरे और रुचक द्वीपे ए तीन ठिकाणें एकसरीखा पाठहें अगर जिहां प्रतिमाहे तिहां और जिहां प्रतिमा नहीं तिहांभी इतनाही पाठ सूत्रकाहें अगर जिसजगे प्रतिमाहें तिस जगे नमोथुणंका पाठ नहीं कह्या और जिहां प्रतिमा होवे ते तिहां (वंदई नमंसई )का पाठ होना चाहिये अगर वंदना ते गुण कीर्तनकरणा और नमस्कार ते नमणा ऐसा पाठ तो नहीं कह्या अगर एक ( चेईयायं बंदए) यहसबद गुणोतकितन कराहे

ते किस वास्तेकी एह सर्व साधानी रीतीहै अगर जे जिहां साधूजी आई समोसरेहैं याने जिहां विश्राम लेवेहै तिहां गमणा गमणे पडक्कमतेहैं तिहां चोवीस स्तवन कहतेहैं ते मांहिं लोगस्स कहे ते लोगस्स मांहिं बहु बचनेहै ते तिहां ञने जंघाचारी साधुओने समुच्चय बचने ( चेईयायं वंदए ) ते तीनोंने नगवंत अरिहंत ज्ञानवंत प्रतें वंदना करीहै इण आश्री इणे ( चेईयायं वंदए ) ऐसा कह्याहै और जो प्रतिमा वास्ते ( चेईयायं वंदए ) कह्या होवेतो नंदीस्वर दीपमें तो प्रतिमाहैं तिहां तो यह पाठ मिलताहै परंतु मानुक्षेत्र और रुचक द्वीप इन जगे तो प्रतिमा नही तिहां ( चेईयायं वंदए ) यह पाठ किसतरह मिलसी इस बातका जुबाव बिचार कर देना चाहिये अगर जो इहां प्रतिमाकुं वंदना करणी कहतेहो ते सूत्रासें बिरुद्ध वातहै और बिद्याचारण जंघाचारण प्रतिमा वंदना वास्ते नही गया अगर टीका मांहिं गाथा कहीहै ॥ [ अईसय चरण समत्था जंघाबिज्जाई चारणामुणउ जंघाईजाथं पढमं निसंकाउ रधिकरेवि १ ] अगर जो जात्रा करणे वास्ते गया होवे तो ( जंघाचारण ) रुचक द्वीपसें पाछा आवतां मानुषोत्र परवतपे जो तुम [ सिद्धायतन ] कहतेहो तिस की जात्रा क्यों नही करी तो येह साधू सासतां नाव देखणे वास्ते गया हुतो सत्तके धणी बह

मस्तपणे चारित मोहनी करमके उदेथी लब्धि फोरि के गयो ओर पुन एहीज उदेशोके पीछे यह पाठहै [ जे तस्सठाणस्स अणालोइय अपडीकंते कालं क रेई नत्थी तस्स आराहणा ] यह लब्ध फोरी अण आलोया प्रायछित लीधा बिना कालकरे तो धरम का विराधकहे अगर जो जात्रा करणे वास्ते गया होयतो मोटा धर्मका लाभ क्यों नही सूत्रमे कह्या प रंतु इहां तो धरमके विराधक कहे जो जात्रामे नफा होता तो ज्ञानीदेव आज्ञाके विराधक उन साधूवो को क्यों कहते अगर कोई ऐसा कहे कि इहां प्राति माको तो ( चैत्य ) कह्याहै परंत तीर्थकरोजीको कि स जगे ( चैत्य ) कह्या अगर ऐसा जो कोई कहे तिनकुं इसतरे जुवावहे सो सूत्र अनुसारे लिखतेहे प्र थम भगवती उवाई रायप्रेसेणी इत्यादिक घणे सू त्रांमे बहोते ठिकाणे बंदनाके अधिकारमे तीर्थकर ओर साधुवोको ग्यानवंत महा उत्तम पुरषो प्रते [ चेईयं ] कह्याहे ते पाठ (तिखुत्तो आयाहीणं प याहीणं वंदामि नमंस्सामि सकारेमि समाणेमि कल्लाणं मंगलं देवयं चेईयं पजवा स्वामी ) यह पाठ बहोते ठिकाणे कह्याहै ज्ञानवंत वास्ते चैत्य कहिये ओर पुन समवायांग सूत्रमे जिहा २४ जिनोने केवल ज्ञा न ऊपज्या जिसवृक्षनीचे तिस वृक्षको ज्ञाननेश्रा ये चैत्य वृक्ष कह्या तेह पाठ ॥ एएसिणं चउवी

सोए तित्थयराणं चउवीसं चेइय रुक्खा पन्नता तंजं हा निग्गोहसाति विन्नेय सोले पीयंगु छतोहे सरीसहे नाग रुक्खे साले खीलर करुक्खेय ॥ १ ॥ तेंदुम पाडलं जंबु आसत्थे खलु तहेव दहिवन्ने नंदीरुक्खे तिलिएय अंबगरुक्खे असोगेय ॥ २ ॥ चंपगवउलेयं तहा वडस रुख्ये तिहेवधवरुख्ये सालेय बद्धमाणस्स चेईयरुक्खा जिणवराणं ॥ ३ ॥) तिस वास्ते तीर्थंकर ओर साधु का [ चैत्य ] कहिये इस वास्ते जंघाचारण साधोने श्री जिनराजको जहां कही जो बंदना करतेहें तिहांका जोव श्री जिनराज देखतेहें इति पुर्व प्रश्नोत्तर ॥ २२ ॥ अगर कितनेक लोग उपास दसाग सूत्रमे आणंद श्रा वकजीकुं प्रतिमा पुजीहे अथवा नमस्कार करी कह तेहें तो एकांत सूत्रमे अण मिलती बात कहतेहें ति सका जवाब देनेके लिये सूत्रके प्रमाणसे सूत्र अर्थ लिखतेहें ते किसतरे अब देखना चाहिये उपासग दसासूत्र अध्येन पहिले श्रीमहावीरआगे आणंद श्रावगकने कह्या ते पाठ) ( नोखुलमे भंते कप्पई अजप्पइर्ने अणउत्थिएवा अणउत्थिय देवयाणंवा अणउत्थिय परिगहियाणिवा चेइयाइं वादत्तएवा न मंसित्तएवा पुब्बि अणालवंते आलवित्तएवा संलवित्तए वा तेसि असणंवा पाणंवा खाइमंवा साईमंवा अजउवा अणपदाउत्रा ) इति पाठ उपासगदसा सूत्रका अर्थ देखिये आणंदजीने क्या कह्या की अगर आजपछे

मुझे न कल्पे॥ अन्य तीरथीने १ अन्य तीरथीना दे
वने २ और अन्य तीरथीने ग्रह्या अरिहंतना [ चै
त्य ] ते साधू अनमती जोगी सन्यासी आदिका
ने अपणे मतमे जिन अरिहंतका ( चैत्य ) ते साधु
को मिलाय लिया होय अथवा समकत्त सरधासे
फिराय लीया होय तेहनेनी वंदूनही तेहना बोलाया
पहिले बोलूनही और तिनको गुरु समझके आहारा
दिक देवणे वास्ते वीनती करुं नही मिथ्यात कारण
जाणके यह मूल पाठ अर्थ सूत्रहै और इस पत्र
पाठका अरथ कितनेक लोग ऐसा करतेहै जो अन
तीरथी याने अनमतीने ग्रही प्रतिमा याने लयकर
अपनी कर मानीहै याने अपणे देवताओंकी प्रति
माओमे जिन प्रतिमा स्थापन करी ऐसी जो जि
न प्रतिमा प्रत वंदु नही इम कहतेहै परंत सतप
रुषी ऐसा नही समझते कि जो अरिहंतकी प्रतिमा
जोग मुद्रा संजोग रहित बैठे आसनसें होतीहै अग
र अनतीरथीके देवताकी प्रतिमातो संजोगी आयु
ध सहित और असत्री सहित बाहण याने असवारी
सहित होवे तो सिव और जिन तीर्थंकरजीकी प्रति
माकूतो आजदिन मुरख बुद्धिका धणी पुरस पिछा
णताहै तो तिणे ते जिन प्रतिमाको क्या जाणिके आ
दरी याने ग्रहण करी अगर ब्रम्हा बिष्णु महेस हनु
मान कारतिक रुद्राणी अथवा खेत्रपाल इनमेसे एक

सकी प्रतिमा जाणकर अंगीकारकरी ते कहो अगर
जो तुम प्रतिमाका इहां अरथ करोगे तो प्रतिमा
क्या बोलतीहै और प्रतिमाका अर्थमें आहारपानी
का क्या कामहै अगर प्रतिमातो कब आहार पाणी
नहीलेय तो च्यार प्रकारके आहारका क्या कामथा
सूत्रमें कहणेका तो जाणिये इहां आहार पाणी साधु
के कारणे कह्याहै तो इण ठिकाणे प्रतिमाका अर्थक
र तेह सूत्रसे विरुद्धहै परंतु मतपक्षीयानो मनमाहि
इमजो ज्युं त्युं करीके अन्य तीरथीका ग्रह्या याने लि
या॥चैत्य॥ निषेधीके सय तीरथीनालिया॥ चैत्य प्रति
मा॥ पूजना ठहरातेहै तो एह सूत्र न्यायसें ठहरता
नही और उनोको हम पूछते है कि तुम्हारा बाप च
न्डालके घर बैठा कोई कारिज कारिके तिस वखत तु
म अपणे बापको बाप करी समझतेहोकि चंन्डाल क
रि मानतेहो ते कहो अगर जो तुम अपणे बाप
को बापकर मानते होतो अगर अन्य तीरथीके देव
ल माहि रहिकर तुम्हारी प्रतिमा अवंदनीक किम
हुई ऐसा प्रतक्ष असुद्ध वचन बोलतेहो आणंदजी
के परिमाणसे प्रतिमाका अरथ करतेहो तो एकतो
मिथ्या याने झूठा बचन कहतेहो अगर आणंद श्री
वकजीको क्या कारण जोगहै तिह पाठ लिखीयेहै
सूत्र (कप्पइमे समणे निग्गंथे फासु ए सणिज्जेणं
असणं पाणं खाइमं साइमं वत्थ पडिग्गहं कंबलं पा

य पुत्रणेणं पीढ फलग सिज्जा संथारएणं उसहो जेसे जेणं पडिलाभेमाणे विहरित्तए ) ए कल्प मांहि तो अरिहंत और अरिहंतका साध वांदवा और दान देवा एह कलपहे याने यह बातें करणी जोगहै अगर जो स्वमतीका याने अपने मतीकी प्रतिमा वांदवी एह पाठतो सूत्रमें नहीं कह्या जिसतरे आणंद श्रावकको समकतकी बिधी कहीहै इसीतरे संख पोखली वगेरे सर्व श्रावकोंको यही बिधकहीहै और अनंते चोवीसीके श्रावकोंकी यही बिध समकितकी रीतहै इस समझकर सूधा अरथ सूत्रका करणा चाहिये ॥ इति पूर्व प्रश्नोत्तर ॥ २३ ॥ और कितनेक सकस ऐसा कहतेहे कि अंबड श्रावक सन्यासीने उववाई सूत्रमें प्रतिमा पूजी कहतेहैं ते सूत्रका पाठ लिखतेहै (अंबडस्स नो कप्पइ अण्ण उत्थियावा अण्ण उत्थिय देवयाणिवा अण्ण उत्थिय परिगहीयाइ चेइयाइ वंदित्तएवा नमंसित्तएवा जाव पज्जुवासित्तएवा णण्णत्थ अरिहंते वा अरिहंत चेइयाणिवा ) जेन कलपे तीन बोल ते हतो आणदवत् परज कह्या और कलपे ते मांहि अरिहंत १ और अरिहंतकी (चैत्य) ते साधु २। अरिहंत तेहतो देव अने अरिहंत (चैत्य) ते साधु तेह गुरुहत एह देव अर एह गुरु दोनोंको अंबडजीने वांदवा कलपहै अगर कदाचित् मिथ्यातीने लोधी अरिहंत [चैत्य] नामे प्रतिमा ठहरावतेहो जो तुम लोगतो ति

सपर हम पूछतेहैं कि जो अरिहंत तेहतो देव अनें अरिहंत [ चैत्य ] ते पुन देव तिवारें गुरु वांदवानो पाठ सूत्रकावतावो अगर तिसरा पाठतो सिद्धांत मांहिं है नहीं तिसवास्तें अंबडजीके साक्षसें प्रतिमा पूजनी कही नहीं तेह बिचारकर समझना चाहिये ॥ ॥ इति पूर्व प्रश्नोत्तर ॥२४॥ अगर बहुतसे लोग ऐसा कहतेहैंकि शास्त्रमें ७ क्षेत्रमें धन खरचणा कह्या ते सूत्रके परिमाणमे नहीं मिलताहै अगर पहिलें श्रावग आणंद कामदेव वगैरे सूत्रामे कह्याहै तिनकें अनेक कोड संख्या धन हुंता तहना १२ व्रत, ११ पडिमा और संथारा ऐसी करणी सूत्राके पाठमें वर्णन करीहै परंत तिनकुं संघ काढवा देहरा प्रतिमा करावना पूजवातो सूत्रमे कह्या नहीं तिनको श्रीमहावीर देवनें कितना क्षेत्र बताया अथवा गौतमादिक गणधरानें आगधन काढवा खरचवा सात क्षेत्रामें कह्या होवेतो सूत्रका पाठ बताओ अगर प्रतिमा १ देहरा २ पुस्तक ३ साध ४ साधवी ५ श्रावग ६ श्राविका ७ एह सात क्षेत्र कहतेहो तेह अजाण लोकाको भ्रमावणे वास्ते कहतेहो सूत्र मांहिं तो कोई साध साधवीके वास्ते मोल आणकर आहार देवेतो उस साधको अकलपनीक कह्याहै याने लेणे जोग नहीं कहीं आचारांगादि केई सूत्रामें मने कीयाहै तो साध साधवीके वास्ते क्या काममें धन आताहै ते कहो

अगर पुस्तकतो श्रीवीर निर्वाण पछे नौंसें अस्सी वर्ष ९८० बाद लिखाणाहै पहिले तो मुखपाठ सूत्र यादथे तो अगर हम जाणतेहे कि यह ७ क्षेत्र नवे वणाये हुयेहैं और जो श्रावग पुनवंत होवे तो खरातनो धन खाय नही तिस वास्ते यह ७ क्षेत्र को परिमाण सूत्रसे नही मिलताहै यह बातें नवे पं रिकरणोंकीहै कुछ सूत्रमें यह ७ क्षेत्र नही कहे इति पर्व प्रश्नोत्तर ॥ २५ ॥ अगर कितनेक आचार्य ऐसा कहतेहैं की द्रोपदीनें जिन प्रतिमा पुजीहै तिस को जवाब और सरधान सूत्र परमाणसें लिखतेहैं अगर सर्व सुत्र मांहि देखता तो साध १ साधवी २ श्रावक ३ श्राविका ४ किसीनें प्रतिमा पुजी नही कही ॥ दोहा ॥ साध श्रावगाकिण सूत्रमें, प्रतिमा पूजी नांही ॥ नामलवे इक द्रोपदा, सो तो व्रती नांहि ॥१॥ और राजग्रही चंपा सावत्थी आलंभिया तुंगीया द्वारका बनीता इत्यादिक नगरी वर्णवी तिहाका कोट खाई दरवाजा बाग बागी घर हाट राजा राणी रुद्धि श्रावककी बरणवी लेकिन किसी नगरीमें देहरा प्रतिमाका बरनण कीया नही एक द्रोपदीने बिवाह के औसरमें इह लोक संबंधी खेम कुशल मंगलीक तथा वर वास्ते पूजीहै तेह संसारका बिवहार कारज में पूजीहै जैसें देव कुलमजादमें ॥ (विद्याधर अने केई देवता; इनका कुल बिवहारजी ॥ पूजता तिणमें

धर्म बतावें, दीसे मूढ गिमारजी ॥ समकितपरखो जिन बचनोसे ॥ १ ॥ लेकिन मोक्षके कारने अथवा करम निरजरा कारणे नही पूजा तेह द्रोपदी प्रथम पूर्वले नवमे धर्मरुची अणगारकुं कडवो तुंबा दीया तो प्रथमतो यह काम अजुक्त कीया १ और सुकुमालकाके भवमें निरव्यारीको दूसरा नरतार कीया यह अजुक्त दुत्ताये बारता २ और पछे संजम लेकर अवनीत गुरणीकी आज्ञा मेटी यह तताय अजुक बारता ३ और पीछे नगर बाहिर तपस्या करी ए चोथी अजुक बारता ४ अगर पछे पंच नरतारनो नियाणो कीयाए अजुक्त पंचमी बारता ५ और पछे संजम बिराधके बेस्या देवांगणा दूसरे देवलोकमे हुई यह षष्टमी अजुक्त बारता ६ अगर पछे द्रोपदीके भव इहां आकर पांच नारतार व्याह्या एह सातमी बाता अजुक्त हुई ७ अगर ऐसी अजुक्तके करणहारी मिथ्या दृष्टी साहित तिसकी पूजाकी साक्ष अथवा सुरियाभ अविरतारी दीधी परंत आणदजी संख पोखली इत्यादिक श्रावकाकी ऊपमा क्यों नही दीधी तो किस बास्ते अगर आणंद परमुख तो प्रतिमा पूजता नही तो गणधर देव खोटी ऊपमा किसतरे देवे अगर द्रोपदी जिसवक्त प्रतिमा पूजी तिसवक्त श्राविका नहीं १ जो श्राविका होयतो पंच नरतार किसतरे बरे २ अगर जो द्रोपदी विरत लिधा

तिवारे इम जाणतो न हुतो जो हुं पंच भरतारि वरस्युं अगर संसारकी रीतसे एक धणी रास्यो होवे तहतो परिमाण नहीं रह्या और जो वरवाका वक्त पांच क्या ह्या तो श्रावक व्रत लेता दस बीस किलना वर मोकला रास्याथा तो तिह सूत्र पाठ दिखावो अगर इस परिमाणसे श्राविका तो नहीं कहिये १ अगर द्रोपदी समदृष्टी नहीं तोकिसतरे दसाश्रुतस्कंध सूत्र दसमें अध्ययने कह्यो है किजो मनुष्यके भोगोका नियाणा करे ते धरमका श्रव सांभलवो नो नहीं पामे अगर जो उताकिष्टारसनो बंधहोवे तो ते द्रोपदीको मनुष के भोगोको नियाणो उतकिष्ट रसनातो नहीं तिसवास्ते पछे संजम उदे आव्याहे ते भणी यह परणी नहीं याने विवाही नहीं तव ताई नियाणो हुतो अगर तिहां लगे समदिष्टी नहीं अगर जो वस्तु वंछी ते आवीमिले तिस वक्त नियाणो पूरा होय अगर इहां नियाणाका दो भेदहैं एकतो द्रव्य प्रत्यय १ और दूसरा भव प्रत्यय २ अगर जे भव प्रत्यय तहतो वासुदेव चक्रवतको हो वे जेहने भव पर्यंत विरत उदय न आवे ते भव प्रत्यय १ अगर दूसरा सर्वको द्रव्य प्रत्यय होवे तेहमें वांछ्यो द्रव्य मिल्यो तिवारे नियाणो पूरो थयो पछे संजमने समकित सरव आवे ते भणी द्रोपदीने द्रव्य प्रत्यय नियाणो हतो ते परस्या पीछे विरत उदय आव्यो परंतु परणेसी बेला लगे तो नियाणाका

ष्टदे हुंतो (पुवकड नियाण पडिचोइजमाणी) ऐसा पाठहे तिहालगे समद्रिष्ट पण नही २ और द्रोपदी का मात पिता पिण मिथ्याती संभवेहे जेणे आहार वह परका कराया (ते विउलं असणं पाणं खाइमं साइमं सुरंच मज्जंच मुहुंच मंसंच सिधुंच पसणंच सु बहुं पुप्फ वत्थ गंध मलालंकारेच वासुदेव पामुखाणं रायसहस्साणं आवसेसु साहरहतेवि साहरंति) लाखो कोडोगमे त्रस जीव हणी जीवनी हिंस्याकरी मंस आहार निपजाव्या ते मंस आहार निपजाव्या वास्ते समद्रिष्टी नही मंस आहार समद्रिष्टीके घरे नीपजे नही ते ससे श्रीकृष्ण पिण समद्रिष्टी नही मंस आहार कीधावास्ते अगर श्री नेमीश्वरस्वामी संजम नही लीधो तिसवास्ते जब नेमीश्वर भगवते संजम लीधो तब सासन परवर्त्यो तब जादव वंशी घणा जिन मारगी थया अगर जीव हिंस्या नेमीश्वर भगवंतने परणवाके समय घणी होती हुंती ते टालीने संजम लीधो एह समद्रिष्टीका लक्षण जाणवा इण लक्षण द्रोपद राजा समद्रिष्टी नही ३ वली कितनेक वादी ऐसा कहतेहै कि जे प्रतिमातो तिर्थंकरकीहे की सूत्र गिनाताजीके पाठसे कह्याहे की (जेणेव जिण घरे तेणे उवा गछई त्ता २) की द्रोपदी जिनना घरमा आवी कह्याहे तिस वास्ते तिरथंकी प्रतिमाहे येह तो सत्यहे लेकिन नयके प्रमाणसे अ

रथ इहां जिण सद्दका ओरत्नीहे कि जैसे ठाणांग सू त्रके तीसरे ठाणेमें कह्याहै कि( तउ जिणा पन्नत्ता तं जहा उही नाण जिणे १ मणपज्जवनाण जिणे २ केवलनाण जिणे ॥ ३ ॥ ओर [ तउ केवली पन्नता तं जहा उहीनाण केवली १ मणपज्जवनाण केवली २ केवलनाण केवली २ ] ओर ( तउ अरिहा पन्नत्ता तंजहा उहीनाण अरिहा १ मणपज्जवनाण अरिहा २ केवलनाण अरिहा ३ ) अगर अधिक नाणीनें अरिहा ओर जिण कह्याहे केवली मनपरजव ज्ञानी वे तो साधूहोवें तेतो अणगार घर रहित कह्याहे ( अणगारे जाए ) जगे जगे सूत्रमें कह्याहै अगर जिनमें घरहोवे तेहवा जिन जाणवा अगर घरतो अवध ज्ञानी देवता कामदेव परमुखनें होवे तिस वास्तें जिन सब्दे अवधि ज्ञानी जिननो घर जाणवो अगर घर वागवाडी मांहि तीर्थंकर साधु आवता तथा तव अनेक लोक वंदवा जाता तिहा इसतो किहाइ कह्यो नहीं जे चालो तीर्थंकर साधुने घरे जाइये तेहने घर नहीं इस वास्ते इम नहीं कह्या परंतु जिहां साधु वैसे तिस जगेको सूत्रमांहिं [ उवस्सयं ] कह्योहे उवस्सय ते उपाश्रय अलप कालके रहिवाका आश्रय वास्ते उपाश्रय कहियें पिण घर न कहियें तिस वास्ते अवध ज्ञानी जिनतो कामदेवादिकनो घर कहिये जिमज्ञाता मध्ये नागघर कह्यो तिम बलीका

ई कहे तीर्थंकर विना जिन सद्द किसको कहिये ते
उत्तर तीर्थंकरने जिन कहिये १ सामान्य केवली
जिन कहिये २ अवध ज्ञानीनें जिन कहिये ३ म
परजव ज्ञानीको जिन कहिये ४ बारमागुणठाण
के धणीको जिन कहिये ५ चउदे पूर्वधरनें जिन क
हिये जावत १० पूर्वधरतकको जिन कहिये ७ ग्य
रवां गुणठाणाके धणीको जिन कहिये ८ आवती चौ
वीसीके जिन कहिये ९ जिन नामध्येयनें जिन कहिये
१० जिन समुद्रको कहिये ११ कंदर्पनें जिन कहि
ये १२ नारायण कृष्णनें जिन कहिये १३ बहु धन
वंतनें जिन कहिये १४ ते कोण ग्रंथकी साखहै तो
हेमाचारज किरत तेहनी हेमी नाममाला अनेकार
थी मांहिं कह्याहै ते॥ श्लोक ॥ (बीतरागो जिनश्चै
जिनः सामान्यकेवली ॥ कंदर्पे जिन वारात्‌ जिनो
नारायणस्तथा १ ) अगर अरिहंत सकल करम क
पाय २२ परीसे सहें अगर जीततेहें तिसवास्तें जि
न कहिये १ अगर सामान्य केवली पणें रागद्वेष मो
हघाती करम जीत्या तिसवास्तें जिन कहिये २ औ
र कंदर्प्पने सकल संसार जीत्या सरवमें व्याप्या ति
स वास्तें जिन कहिये ३ वासुदेव पोताना भुजबलें
तीन खंड पृथवी जीत्या तिसवास्तें जिन कहियें ४
पछें जेहवा अवसरें तेहवो जिन सद्दनो अर्थ जाणवो
और द्रोपदीनें तो परणवाना अवसर मांहिं पूजीहैं

नियाणाना-तिव्र उदेमें भला भरतारनी वांछा विषि यारथी-थकीइं पूजीहै तिसवक्त चारित मोहनीनों उ दयहै तेणें वीतरागी निरागी ऊपर भक्तिराग नहीं अगर-समकितनें अभावें तो नमोथुणं किमकहे अव धिज्ञानी माहिंतो नमोथुणंनां गुणनही ऐसा जो को ई कहे तो तेहना उतर अगर जे नमोथुणंका गुणतो अरिहंत सिद्धमांहि है एहतो सत्यहै परंतु अरिहंत ते अजाणलोगें-अरिहंत जाणीनें वांदा पूज्या ओर नमोथुणं कह्या ते सूत्र मांहि विज्ञान देखिये अगर भगवती सतक-८ में उदेसे पाचवें गोसालाजीका श्रावग श्रीवीर बखाण्या तिहां कह्या है ( इच्चेते दुवा लस्स आजीविय उवासग्ग अरिहंत देवत्तागा अ म्मा पिउसुसगा ) अरिहंतना भक्ति कह्या आणं दवत् तेहनेंमतें गोशालाजी अरिहंतहैं एह श्रा वक गोशालाजीको नमोथुणं कहतेहैं तेहने आचार्य अरिहंत जाणिके नमोथुणं कहेथे १ वली भगवती सतग-१५ में सावत्थी नगरीमें ( हालाहला ) कुं भारीनो-हाथें गोसालाजी विचरतेहें तेसावथी नगरी सें-( अजिणा जिण पलाठी अकेवली केवली पलाठी असवनु सवनु पलाठी अजिणे जिण सद्दप्पगा समा णे-विहरई ) कह्यो अगर अजिनथको जिन अरिहं त-केवली सर्वज्ञ कहिरावते विचरतेथे २ अगर तेह ना श्रावग-जिन अरिहंत केवली सर्वज्ञ जाणीनें न

मोथुणं कहथे १ वली एहिज १५में सतकें गोशाला जीनों अयपुल श्रावग रात्रें चिंतवतेथे [ एवंखलुमम धम्मायरीय धम्मोवयस्स ए गोशालाजी मंखलीपुत्ते उपन्न नाण दंसणधरे जाव सवदरसी इहे सावत्थीए नयरीए हालाहाला ए कुंभकारिये कुंभकारावणंसी आजीविय संघ संपरिवुडे आजीविय समएणं अप्पा णं भावेमाणे विहरई ) तेहने हुं कालहे सूरज ऊग तां जाईनें वांदसु यह इम अरिहंत जाणकर नमोथु णं कहतथे कि नही ३ और उपासगदशा सूत्र ७मे अध्ययन सिकडाल कुंभारने रात्रे समदृष्टि देवता क हिगयो जो कालिह आवस्ये ते कोण ( एही तेणं दे वाणुप्पिया कल्ल इह महा माहणे उप्पन्न नाण दंस ण धरे तीय पडु पन्न मणागय जाणए अरिहा जिण केवली सवनुं सवदरसी तिलोग विहिय महिय पुईयस देव मणुया सुरस्स लोगस्स अच्चणिजे पूयणिज्ज वंदणि ज्ज सक्कारणिज्ज समाणणिज्जे कल्लाणं मंगलं देवयं चेईयं पज्जुवासणिज्जे तवकम्म संपयाउ तत्तेणं तुम्म वंदिज्जा हि जाव पज्जुवासेजाहि पाडिहारेणं पीढ फलग सि ज्जा संथारएणं उवनिमंते जाहि ] तिवारे सिकडाले इम जाण्यो जे माहिरा धरमाआचार्य गोसा लाजी मंखली पुत्र ( उपन्ननाणदंसणधरे जाव तव कम्म संप्पया सप्पउते से कल्लं इहां हवमागच्छिस्स ई तएणंतं अहं वंदामी जाव उवनिमंतिजाहि ) इण

लेखे सिकडालपुत्र गोशालाजीने अरिहंत जाणकर नमोथुण कहतेथे कि नही ए ४ साखो अजिनने जि न जाणीनें नमोथुणं सूत्रमें कहीहें अगर अजिन ओ र जिनने नमोथुणं कहिवातो एक सरखीहे ओर न मोथुण तो देवतां ओर इंद्रादिकके भवमें अनंती वार कहे आयेहें परंतु कुछ मोक्ष खाता नहीहे एह सं सारका मंगलीक व्योहारहे ओर इसमें समकती ओ र मिथ्यातिका कारण भेद कुछ जुदा नहीहे अभव्य ओर भव्य ओर सम्यक्ती ओर मिथ्याती सबही प ढतेहें यह परिमाण सास्त्रोंकसें मालुम होताहे परंतु सम्यक्तीजीव जिनने नमोथुणं कहतेहें तिनको सुध श्रद्धाका लाभ होताहे तिम द्रोपदीयें पिण मिथ्यात मोहनीके उदेमें अजिन अवधिज्ञानी देवतानी प्रति माको नमोथुणं कह्याहे अथवा जो जिनकीही प्रति मा होय ओर नमोथुणं कह्याहे तो क्यां अचरजहे अगर जीव इहलोक रीतसे अथवा मंगलीके कारणें पूज्याहे परंत आज्ञा माहिला कारन नहीहे वली ए हीज द्रोपदी परण्या पछे समकितनें संजम पांमी ति वारें प्रतिमा पूजी किहांइ कही नही अगर धातकी खंडमें देवता साहरीनें द्रोपदीको लेगयो पद्मोत्तर राजाने घरें रही तिहां तप कीधा कह्या पण प्रतिमा पूजी कही नही ओर फिर श्रीकृष्ण पांडवजी धात्री खंडसे द्रोपदा आणकर पांचोपांडवांको देसोटा दी

घा फिर पांडू मथुरा नगरी बसायकर उहां राज की
या तहांनी प्रतिमाकी पूजा नही करी अगर जो वि
वाहके औसरमें प्रतिमा पूजती दफे द्रोपदी समद्रि
ष्टीहोवें अगर प्रतिमा तीर्थंकरकी होवे तो द्रोपदी
स्त्री जातथकी जिन प्रतिमानें संघट्टोकिम करे अगर
सूत्र सांहिं ठाम २ तथा उत्राध्येनमें ब्रह्मचारी तेहनें
एतला बोल वरजाहें जे स्त्री सहित थानक १ अस्त्री
नी कथा २ स्त्री थकी एक आसणे बेसवो ३ अस्त्री
नो अंगनिरखवो ४ स्त्रीना भोगना विलास सब्द सं
भलवो ५ अस्त्रीनाभोगनो संभारवो ६ अस्त्रीनो फर
सवो ७ ए,सातबोल वरज्याहे वली परसन व्याकरण
चौथे संवरद्वारे वली आचाराग ५ महाव्रतनी भाव
नी मांहिं वली सुयगडांगे स्त्रीपरिज्ञा परिज्ञा अध्येने
(पासें भिसित्ताणं निसीयइ अभिरुखणं पोस बथ
पुरि हरइकायं अध्रे विदंसेई वाहसुद्ध तुकर करमणु
वेजे) इम ठाम २ अस्त्रीनो संघटो साधूनें बरज्याहे
तो वीतरागने इस्त्री संघटा किमहोवे वली अंतगड
सूत्रमें देवकी राणीनें छह पुत्र देख्या हरख पांमी स
रीरमें अधिक आनंद हुया परंतु बेटांकी बुद्धे पण
अस्त्रीनहीं यानें अती नजदीक नही बैठी अगर ब
लीमृगावती चेलणा रुखमणी सिवानंदा कौणकनी
राणी इत्यादिक सबही दूरही ओर वंदना करी परं
तु संघटा नही कीया ओर तिलक मस्तकमें नही की

थी और आणंद संख पोखली श्री कृष्ण श्रेणक को
णक उदाई राजा ऋषभदत्त इत्यादिक पुरसपणे थ
की वेगलें होयकर वंदना करी और प्रदेसी राजा
चितरवारथी इत्यादिक घणानर अनें नरेस्वरें नग
वंतनीकुं वंदन आया तिसवक्त ५ अभिगमन धारन
कीया तेह पांठ [ सचित्ताणं दव्वाणं विउसरण याए
विउसरंइ ) कह्या नगवंतने साधु तेहने सचितनो सं
घट्टा नही कलपे तिसवास्ने सचित वस्तु दूर मूंकी
पठे [ नच्चासन्ने नातिदूरे विणएणं पंजलीउडे पज्जु
वासंती ] कह्याहे लेकिन जो नक्तिके वसहोकर साधु
महाराजके चरणारविंदका फरस करेतो दोस नहीहै
परंत इस्त्रीका संघट्टा किसी विध ब्रह्मचारीको नही
फरमाया अगर श्री जिनकी प्रतिमा जिन सारखी प्र
तिमाका संघट्टा किसतरे किया यह बडे अचरजकी
वातहै कि आजदिनन्नी कोई इसत्री जिन प्रतिमाको
फरसके नही पूजती और इस्त्रीको जिन प्रतिमाका
पूजना और सनान आदितिलक कारन करणा इ
त्यादि सर्व मने कीयाहे तेह इस परमाणसे अगर
स्वयंवर मंडप और बिवाहके पहिले पूजीहैं तेह मो
क्ष कारणका रस्ता नहीहै जरा अंतिर यानीबुद्धि
लके वीच देखोतो सही की परमार्थ की सिद्धीका
मारग औरहीहे और हम अपने लिखेको निश्चै नि
ही कहते क्यो की हमतो अपणी बुद्धीकी सहीत

तासे ओर सूत्रांके पाठकी साखसे ऐसा परमार्थ का भेद कह्या ओर निश्चे तो केवलीयाके वचन सत्यहै ओर अवके आचार्य ओर मनुषोंकी बुद्धी अलपहे सोई मत पक्षको छोडकर तत्वारथ समझना चाहिये ओर द्रौपदी बिवाह हुये पीछे नारदको अ संजती कह्याहे सोई पीछेही समकित अवणेका लक्षणहें अगर नियाणेके परभावसे पंच भरतार ब्याह्या ओर बिषय सुख भोगव्या तिवारे पछे समकित उदें आईहे ओर निरयुक्ती बिरतमे गंध हस्ती आचार्यकी करी हुई तिसमे ऐसा कह्याहे की द्रोपदीजीके एक पुत्र थयो तिस पीछे समकित पामीहे अगर ऐसा प्रकण ग्रंथामेभी कह्याहे इति पूर्व प्रश्नोतर ॥ २६ ॥ अब कितनेक लोगोसे हमतो प्रश्न साधु श्रावक आश्री करतेहें कि किसजगे साधु श्रावगने सूत्रसे जिन मंदिर याने जिन प्रतिमाकी पूजा करीहे तिसका जुवाव सूत्रांके पाठसे पुछतेहैं परंत वादी लोग श्रावग साधूके नामसे तो जवाव नही दे सकते अगर देवताओंके नामसे जुवाव देतेहें की रायप्रसेणी जीवाभीगम इन दोनो सूत्रोमे देवताओंने सिद्धयितन प्रतिमा पूजीहें ते किसतरें सुरीयाभ देवतो रायप्रसेनीमे ओर बिजय पोलियो देवने जीवाभीगम मांहिं इनोने प्रतिमा पूजीहै तिसका उत्तर कहतेहै अगर सुरियाभ ओर

विजय पोलीयेका अधिकार एकसरीखाहै तिसवा स्ते इहां सुरियाभ देवका घणा विस्तार सूत्र राय प्रसेणीसें कहेतेहै कि इस वास्तें संदेह दूर होनेके इस प्रश्नका तातपर्ज सिद्ध करतेहैं अब पहिले सुरिया भ देवता॰ देव लोक मांहिं रहे हुयां श्री महावीर को नमोथुणं कह्या तो तिहां ( ठाणं संपत्ताणं ) लगे कहिकर बाकी आगे पद नही कह्या और बाद इस के ऐसा कह्या तेह पाठ ( तं महाफलं खलु तहा रूवाणं अरिहंताणं भगवंताणं नामगोयस्स विसव णयाए किमंगपुण अभिगमणं वंदण नमंसण पडिपु च्छण पज्जुवासणयाए एगमवि आयरियस्स धम्मियस्स सुवयणस्स सवणाया एकिमंगपुणविउलस्स अवस्स गहणयाए ) इहा वांदवानो उपदेस सांभलवानो मो टा लाभ कह्यो पिण नाटक करणेका मोठा लाभ नही कह्यो वादवा और उपदेस सांभलवो खयोप समभावहै अगर नाटक करवो ते उदय भावहै यह पाठ उवाई भगवती तुंगीया अधिकार आ दिदेई घणी जगेहै अगर सुरियाभने भगवंतजीको वं दना करीनें इम कह्याहै तेह पाठ (एयणंपेच्चाहिया ए सुहाए खमाए निसेस्साए आणुगामियत्ताए भविस्सइ॥ अर्थः पेच्चा कहिता परलोके पेच्चा सबद परलोके घ णे सूत्रांमे कह्याहै और अत्र भवनके नोमें अध्ययनमें कह्या कि [ पेच्चाहोईसिउत्तमा ] तथा भगवत व्याक

रए पांचमे संवर द्वारमे ( पेचानिाविय ओगमे सिनी
हं ) ऐसा पाठहे तिम नगवंत पासे जावो वंदणाकि
रो ओर जो जन परिमाणे नूमिकायें पूजों पाणीये
करी छिडको पुष्पाकी वरषा करो [ दिव्वसुरवराभि
गमण जोगं करेह ] जे देवताने आविवायोग्य सुचि
सुगंध सीतल नूमिको करो परंत इम नहीं कह्यो
जो नगवंतने रहिवा बैसवा जोग नूमिका करो ते
किसवास्ते जे नगवंत तो फूल पाणी सचित पाणी व
स्तुना नोगीनही तिसवास्ते देवता ओने नगवंतके
वास्ते नही कह्या पुन सूत्रमे इम कह्याहे ( जलय थ
लय ) ते ऊपन्या फूलते कमलादिक थलजते जाई
चंपादिक फूल वरसावो अगर इस पाठके ऊपर कि
तनेक वादी ऐसा कहतेहै कि सचित्त पाणी ओर स
चित फूलांकी वरषा मानतेहै ओर सामायांग सूत्रके
विषे ३४ अतिसय माहिं ऐसा पाठहै [ जलय थल
यनी सुर पन्नूएण ] तिहां पिण सचित पाणी फूल
मानतेहै ऐसी सरधा धारणे वालोंको इहां जवाव लि
खतेहै देखो जिसवक्त सुरियानके सेवग देवने पाणी
की वरषा करी तिहां ऐसा पाठहे कि ( अन्नवद्दलं
विउव्वई २ त्ता ) ओर जिहां फूलांकी वरषा करी तहां
( पुष्फ बद्दलं विउव्वई विउव्वइत्ता ) ऐसा कह्याहे अ
गर जिम जनम महोछव करतां जगे जगेसे द्वीप स
मुद्रकी माटी पाणी ओर फूल आण्या कह्याहै इम

आने इसतरें इंहा कहीसे पाणी अगर फूल आणया याने ल्याये इसतरें कही नही कह्या और ३४ अतिसयहै तेतो सुनपांना कीधा नही होताहै यहतो श्री भगवंतना पुण्य प्रभावसें प्रगट होतेहै अगर कितनी देवताओकी करी अतिसे होतीहै तेह ३४ अतिसय ॥ यत ॥ तेषांच देहोद्भुतरूपगंधो; निरामयः खिदमलो ज्झितश्चः ॥स्वासोऽब्जगंधोरुधिरामीखं तु; गोक्षीरधाराधवलं ह्यविस्त्रं॥१॥आहार निहार विधिस्त्वदृश्यः; श्चत्वारएतेतिसयाः सहोत्थाः॥क्षेत्रेस्थितियोंजनमात्रकेपि नृदेव, तिर्यग्जन कोटिकोटेः॥२॥ वाणी नृतिर्यग् सुरलोकभाषाः, संवादिनि योजन,मामनीत्र॥भामंडलं चारूचमौलिपृष्टे, विडं बिना; फह स्पीति मडलंश्रीः॥३॥साग्रेचगव्युतिशतद्विएरुजाः; वैरे तितयोमार्जः; तिदृव्य ऽदृष्टयः ॥ दुर्भिक्षमन्यरुचक्रतो भयं; स्यानैत एकादश कर्मघातजाः ॥४॥स्वधर्मचक्रचमराः सपाद; पीठं मृगेंद्रा सनमुज्वलंचः ॥छत्रत्रयं रत्नमयं ध्वजो द्रि; न्यासेत्व चामि करपंकजानि॥५॥ वप्रत्रयं चारु चतुर्मुखांगता; च्यैत्यदुमोऽधोवदनाश्च कन्टका॥द्रुमान तिर्दुंदुभिनाद उच्चकैः, वातोनुकूलः शकुना प्रीदक्षिणाः॥६॥गंधांबुवर्षं बहुवर्णपुष्प, वृष्टि कचश्मश्रुनखा प्रवृद्धिः॥चतुर्विधामर्त्यनिकायकोटि जघन्य भावादपिपार्श्वदेशे॥७॥ऋतनांमिंद्रियार्थानाः; सनकुलत्वमित्यमी॥एकोन विंशतिर्दव्या, श्चतुस्त्रिशञ्चमीलिता

॥ट॥इन अतिसयांमेसें ४ जनमसें होतीहें ११अतिसय केवलज्ञान होतेही होयहे १९अतिसय देवकृत होतीहे सोई ९ प्रकारके पुन्नमें कह्याहे कि अन्न पुन्न १ पाणपुन्न २ लैणपुन्न ३ सैणपुन्न ४ वत्थपुन्न ५ मन पुन्न ६ वचनपुन्न ७ कायपुन्न ८ नमस्कारपुन्न ९ इह नवो प्रकारकापुन्न ठाणांग सूत्रके नवमें ठाणेमे किह्या हे कि अन्न ४ प्रकारे आहार सबही जीवोको देता हुया जीव पुन परकिरती पेदाक करताहे अगर सा धू अथवा संजती असंजतीका भेद वीतराग देव ने नहीं कीया ओर कोई जीव दानका लेणे वाला भला या बुरा जो होयतो दान देणे वालेकुं उसका दोप नही वहतो अनुकंपा ओर साताके देणेका भी लिखाहे इस वास्ते ४ प्रकारके दानसें पुन्न बंधेहे १ पाण पुन्न काहिता पाणीका दान सबही जीवांकु देता जीव पुन्न बांधेहे २ लयण कहतां स्थानका ज गे देता पुन्न ३ सयण सिज्या तखत पाटीयादि ४ वत्थ याने वसत्र दान ५ मन० दानशीलादिकम रखनेसे पुन होय ६ वचन० सुद्ध साताकरीसें पुन ७ कायासें दयापाले ओर देव गुरु भक्ति विनयसें पुन ८ नमस्कार करता पुन होयहे ९ एहनव विधिसे पुन बंधे ४२ बिधिसे भोगवे जिस्मे तीर्थंकर नाम करम निरवद्य पुन्यसें बंधेहे तिस वास्ते ३४ अति संय ३५ वाणी १००८ लक्षण वज्ररिषभ नाराचि

संघेण समचौरससंठाण इत्यादि गुण लक्षण तीर्थंकर मांहि होतेहै सोई देवकृत फूल अचित पुनः शक्ति से देव वारिस करेहै और सचित यानें हरे फूल समोसर्णमें होयतो सेठ साहूकार राजा आदि पांच अभिगम सांचवता याने करता कह्याहे तिसमें सचित वस्तु बाहिर मेल्हणी कहीहै अचित लेई जायरा कह्या ते किम मिले और जो सचित फूल होय तो साध साधवीयांकुं संघट्टा होय तिसते जीव हिंस्या होय तिस वास्ते अचित फूल जाणीये और कोणक नें नगर सिंगारमें पाणी फूलाको आरंभ कीया तिसमें भगवंतकी आज्ञा नही हुई और कोंकणने नगरमें छिडकाव कराया लेकिन समोसर्णमें नही कराया और पाणीकी वारसभी अचित वैक्रीय जाणवी साख उत्राध्येन १२ मे हरकेसीमुनीके दान देनेमे पंचदिव्य वारिस देवने करी तिहां कहांसे पाणी ल्याया नही ततकाल वैक्रिय कीया और भगवानके पंच कल्यानक चवन १ जनम २ दिक्षा ३ केवल ४ निरवाण ५ चवन जनम दिक्षा इन ३ माहि भगवान अविरतीथे तेह कल्याणका माहि फूल पाणीका समारंभ कीधा कह्याहै जब केवल महोछव किया तब तिसवक्त भगवंत महाव्रती संजमीहैं तिस वास्ते सचितका सपर्स संघट्टा नही कराया तिस जगे सचित फूल पाणीनो संघट्टा देवोने भी नही करा

या ओर कोंकण परमुख बंदनें वास्ते गये तिस ब क्त नगर सिणगारा फूल पाणी बिखरया परंत, नग वंत वास्ते फूल माला लेई नहीं गया नगवंतकी म र्यादि नूमिका मांहि गया तिहाथकी, पाच अनिग्र ग धारण कीये इम साधुवाने बांदवा गये तिस ब क्त सचित बस्तु दुर छोडी ऐसा सूत्रका लेखहै ति स वास्ते पाणी फूल सचित्त नही बली इतना आरंभ कीधो कोंणक परमुख आपणी सोन्नया वास्ते, परंत तिस मांहिथी नगवंतके काममें क्या आया तेह बि चारकर कहो ओर[ जल थलय ] जो सद्दहें ते ऊपमा वाचिक जाणीये कि पुसप बेक्रैके कैसेहैं कि जैसे जलथ लजके ताजे फूल सोननीय होवें इसीतरेकें वे बेक्रियफू ल समजना जिम उत्राध्येयन २३ में [ पासंडाको ऊगमिया ] ते मृगइव मगातथा दसमी कालिकासू त्र नवमें अध्ययन ३२ में ( छाणंते बिगलेंदिया ) मु रख अवनीतको मृग ओर बोकरे कि ऊपमा दई ति म इहा पिण फूल ( जलइव थलइव ) ऐसाऊपमा वाचिक जाणिये परंत सुचित नही ३ बली सुरियान दिव आपणा नाटिक करणे आया तिहां नगवानको बंदणा करी तिसबक्त नगवंतनें ऐसा कह्या तेह पाठ श्री रायप्रसेणी सूत्रे ( पोराणमेयं देवा १ जियमेयंदे वा २ कियमेयंदेवा ३ करणिज्जमेयंदेवा ४ आचिन्न मेयंदेवा ५ अन्नणुन्नायमेयं देवा ६ ) यह छह बोल

भगवंतनें कह्या ते वंदना करिवा आश्रीहे परंतना, टिक करवानी आज्ञा नही कही ते किसवास्तें कि सूरियाभदेव जिन आगे कह्या कि हे महाराज गोतमा दि श्रमणाने दिखावा भणी ३२ विध नाटिक करूं तव भगवंतें (एयमठ नोअढाई नोपरिजाणई तुसिणी ये संचिट्ठई,) कह्यो तिहा अण बोले रहे परंत आज्ञा न दीधी नाटक करणी सावद्यहै तिसवास्ते तुम कहतेहो जे प्रतिमा आगलें नाटिक करता रावणें तीर्थंकर गोत्र वांध्यो इम होवेतो २० स्थानक तीर्थंकर गोत्र वांधवाना ग्याता सूत्र आठमे अध्ययनमे कह्या तिस मांहि नाटिकका बोल किम न कह्यो तथा कृष्ण कोणक आणंद संख पोखली इत्यादि श्रावके साक्षात भगवंत आगें किसीने नाटिक कीया ऐसा कही किसी सूत्रमें नही कह्या तो इह गह बोल वंदणा आश्री कह्याहै ओर सुरियाभ देव महावीरसे पूछी (अहणं भंते सुरियाभे देवे किं भवसिद्धिये समदिठिए मिछादिठिये परिएसारीए अणंत संसारीए सुलभ बोहिए दूलभ बोहिए आराहए विराहए चरिम्मे अचरिम्मे] तिवारे भगवंतनें ते छह बोल सारा भवसिद्धि आदि कह्या इण लेखेतो सूरियाभ विमानमे ये त्रारे जातके सुरियाभ देव ऊपजा जाणिये, वली भगवती सतग १२ में उदेसे ७ मे छालीके वाड़ेका दृष्टांत कह्या सो बकरीयांको वाडो तिसमांहि (अयासः

हस्सं परवेवेज्ज)एक हजार वकरी नरी वह मासलगे वा
ड़ामें राखी ते वकरीयाना उचार पास वणखेल जलमो
सींग मुख हाथ पग तेणे ते बाम्हो अणफरस्यो नही रह्या
पण कोई आकास परदेस मात्र नूमिका अणफरसी रही
होय पिण ( एयंसी महालयंसी लोगंसी लोगस्स सा
सयंनावं संसारस्स अणादिन्नावंजी वस्सयं णिच्चना
वं कम्म बहुलं जम्मण मरण बहुलंच पडुचनथी केई
परमाणुप्यगालमे ते वियएसे जथणं अयंजीवेणजा
ए वाणमएवांए ) जीवें सर्व लोक फरस्यो ऊपज्यो
मूयो परदेस मात्र नूमिका विनफरस्या नरह्यो ८४
लाख नरका वासा सातक्रोड़ ७२ लाख नवनपतीका
नवन पाचथावर तीन विकलेंद्री तिरजंच मनुपना अ
संख्याता आवास ८४ लाख ९७ हजार २३ विमा
णीकना विमाण ते मांहि पांच अनुत्र विमाण वरजी
ने सर्व ठामे अनंती २ वार उपज आया इस लेखे
सुरियान विमाने सुरियान पणें पिण अनंती बार ऊ
पज्याहे तब सूरियाननें पूछ्यो जे हूं नव्य हूं के अन
व्य हुं इत्यादि १२ बोल पूछा ओर विजय पोलीया
सरीखा असंख्याता दीप समुद्रना असंख्याता विज
य पोलिया पणें उपज आया ( असई अदुवा अणं
त खुत्तो) कह्यो तिवारें अनंतनवें अनंतवार प्रतिमा
पूज आया पिण एह जीव समद्रिष्टी नही हुवां पुन
रपी कितनेक बादी ऐसा कहतेहें जे सुरियानदेव नें

वो उपज्यो जब सामानिक देवताइं कह्यो तुम सिद्धा
यतन मांहिं १०८ जिन प्रतिमा ओर सुधरमी स
भामाहि जिन दाढा यह दोनों पूज्यो एह पहिला
करवा जोग्य कारज तुम्हारे वास्तेहै अगर पूजणे
जोग्यहें ओर तुम्हकुं पछे [ हियाए सुहाए खमाए
निसेसाए अणुगामियताए भविस्सई ) इम कह्या
तो तुमे प्रतिमा पूजो येहदी बात बतावो ऐसा जो
कहतेहें तिसका उत्तर ओर सुरियाभादि ३२ लाख
बिमानहैं ते सर्व बिमानाकी एक रीतहै विमान वि
मान प्रते पाच पाच सभा ओर एक एक सिद्धाय
तन एवं ६ छह छह वस्तु विमाणोमे सर्व ठिकाणे
कहींहें जिसवक्त देवता पैदा होताहे तिसवक्त एक
एक बार राज्य अभिषेक करता पूजतेहें ते समद्रिष्टी
मिथ्याद्रिष्टी भव्य अभव्य सर्व पूजतेहें उपजती वेलां
सर्व देवता सर्वना सामानिक देवता इमही कहतेहें जो
प्रतिमाने ओर दाढा ए दोनोकी पूजा करो ॥ इहां
इम नहीं कि जे सम द्रिष्टी होवे तेहिज पूजे ओ
र मिथ्याती न पूजे एतो जीत विवहार कुल रीतसे
सबही पूजतेहें जिम मनुष लोकमांहिं समद्रिष्टीहे ते
तो तीर्थंकर साधूनें पूजे याने वंदना करे ओर मि
थ्याती होवेतो घोर मसीत मीरा तथा ब्रह्मा विष्णु
महेस माता वीर हनुमान कामदेवने पूजे जो अ
नधीरती होवेते जिन मतने माने नही ए मनुष

लोकरीते जैन ओर सिवना देवल पण जुदा जुदा है अगर तिम देव लोक माहि नाना प्रकारना मत मतना देवल जुदा जुदा नही कह्या जो ते सम द्रिष्टी मिथ्याद्रिष्टीने पूजवानो सिद्धायतन एक एकही कह्याहै तेह जो धरम निर्जरा खाते जाणीने समद्रिष्टी पुजे तो मिथ्याती देवता किसको पूजे तिनका देहरा जुदा बतावो सूत्र मांहि स मद्रिष्टी मिथ्याद्रिष्टीना बिवहार तो जुदाहै ओ र लोकीकरीते एकहै जिम मनुष्य मांहिहै तिमकुल धरमनी रीते भव्य अभव्य सब पुजतेहै इहां कोई धरम निरजरा नही धरम पक्ष खाते होवें तो मि थ्याती देव न पूजे अगर मिथ्यातका देबल पूजे तो मिथ्यातना देहरा जुदा नही तिसवास्ते यह पूजा क रणी लोकीकरीतहै अगर नवग्रीवेग ताई २ द्रिष्टहैं समकितीसें मिथ्याती देवता असंख्यात गुणा अधिका है गोशालामती देवतानें कुंडकोलीया देवसे चर्चाकरी गंगदत्तदेवताने मिथ्याती देवसे चर्चा करी कामदेव अणेक श्रावकको मिथ्याती देवाने उपसरगदीधा ऐसें देव तिरथकरजीकी प्रतिमा होवेतो किसतरे पूजे अने अनमतीका देहरा तो सूत्र मांहि ओर प रिकरणामें किहाई कह्या नही तो मिथ्याती देव को णसे देवकुं पूजतेहै ते कहो इण लेखें सर्व देवता ये ही प्रतिमा पूजतेहै तिरा वास्ते समकित खाते एह

